# हिन्दू अङ्क प्रतीक

संकलयिता

डॉ. कामेश्वर उपाध्याय

त्रिस्कन्धज्योतिषम्-प्रकाशन

मन्त्रद्रष्टा, अङ्ककृद्

ऋषियों को

जिन्होंने विश्व को

शून्य, अनन्त और

एक से नव संख्यायें दीं

# विषयसूची

चार नायक
चार नायिकायें
चार महावाक्य
चार शाङ्करमठ
चार महाकुम्भ
चार धाम
चार तीर्थ (बौद्ध)
चार सामगान
चार प्रमाण (न्याय दर्शन)
चार सिद्धान्त (न्याय दर्शन)
अनुबन्ध चतुष्ट्य (वेदान्त)
चार आर्यसत्य (बौद्ध)
चार प्रतिमायें
४ नीतियाँ
चार पाद (धनुर्वेद)
४ प्रकार के हाथी
(५)
पञ्चरत्न
पञ्चपल्लव
पञ्चगव्य
पञ्चामृत
पञ्चध्यानी (बुद्ध)
पञ्चाग्नि
पञ्च ज्ञानेन्द्रिय
पञ्चकर्मेन्द्रिय
पञ्चाङ्ग (ज्योतिष)
पञ्चाङ्ग (राजशास्त्र)
पञ्चाङ्ग (कर्मकाण्ड)
पञ्चाङ्ग (पुरश्चरण)
पञ्चशाखा ऋग्वेद
पञ्चनिकाय (बौद्ध)
पञ्चमहाव्रत (जैन)
कामदेव के पञ्चबाण
कामदेव के बाणों के धर्म
पञ्चोपचार (पूजन साधन)
पञ्चकन्यायें
पञ्चचिकित्सा
पञ्चकोष
पञ्चगङ्गा
पञ्चगुण, पञ्चतन्मात्रायें
पाँच वृत्तियाँ
पञ्च पर्वा अविद्या
पञ्चतत्त्व, पञ्चमहाभूत
पञ्चमकार (तन्त्र)
पञ्चदेवता
पञ्चानन शिव
पञ्चगौड़ (उत्तर भारत)
पञ्चद्राविण (दक्षिण भारत)
पञ्चपिता
द्रौपदी के पञ्चपुत्र
शरीरस्थपञ्च वायु
पञ्च उपप्राण
पञ्चमहापातक
पञ्चमहायज्ञ
पञ्च नृपयज्ञ
पञ्चवटी
पञ्चबलि
स्वर्गीय पञ्चवृक्ष
पंचनद
पञ्चलोकपाल
पञ्चधान्य
पञ्चशिला
पञ्चकुम्भ (शिलान्यास)
पञ्चाङ्गुलि
पञ्च लगधसूत्र (ज्योतिष)
पञ्च यक्ष
पञ्च कारु (कारीगर)
पञ्च कर्म अवस्था (यास्क)
५ शास्त्र अधिकरण
पंच तीर्थ

पंच अवस्थायें
पंच तृण
पञ्च दीर्घ अवयव (शरीर)
(६)
षड् रस
षट्चक्र (योग)
षड्दर्शन
षट् कृत्तिकायें (वैदिक)
षट् कृत्तिकायें (पौराणिक)
षट् शास्त्र
षड् ऋतु
षड् आततायी
षड् इति (पैदावार भय)
षट् कर्म (तन्त्र)
षडङ्ग (न्यास)
षड् लक्षणा (साहित्य)
षट् कर्म (गणित)
षट्तिला तिथि
षड्दोष
षट् गुण (राजशास्त्र)
षट् सुख
६ गरुड़ पुत्र
षड्वर्ग
षट् प्रश्न
(७)
सप्तधातु
शारीरिक सप्तधातु
सप्तधान्य
सप्तमृत्तिका
सप्त समुद्र
सप्त द्वीप
सप्त कल्प
सप्तर्षि
सप्तपुरी
सप्त चिरंजीवि
चक्रव्यूह के सप्त महारथी
सप्त पितृगण
सप्तलोक मातायें
सप्त अप्सरायें
सप्तमेघ
सप्तवायु
सप्त ऊर्ध्वलोक
सप्त अधः लोक
सप्तप्रकृति (राज्य)
सप्तपर्वत
सप्तस्वर
सप्तवार
सप्तशक
सप्तविध सामगान
सप्त जिह्वा अग्नि
सप्तभेद (प्रणव, ॐ)
सप्तकाण्ड (श्रीरामचरितमानस)
७ (सप्त) सूर्यपुत्र
(८)
अष्ट वसु
अष्टसिद्धियाँ
अष्टाङ्गयोग
अष्ट धातु
अष्टांग आयुर्वेद
अष्टाङ्ग पिण्ड
अष्ट महादान
साष्टाङ्गप्रणाम
अष्ट विवाह
अष्टाङ्गमैथुन
अष्ट प्रकृति (गीता)
अष्टविकृतियाँ (वेद)
अष्ट आसन (जप हेतु)
अष्ट आत्मगुण
अष्ट प्रकृति (सांख्य)
अष्ट भैरव

अष्ट नाग
अष्ट भोग
अष्ट आयुध
अष्ट दिग्गज
अष्ट मंगलचिह्न
अष्ट गुण
अष्टविध मृत्यु
अष्टमार्ग (बौद्धधर्म)
अष्ट यज्ञद्रव्य
अष्ट मंत्री
८ अष्ट गण (छन्द: शास्त्र)
अष्टधा गति (ग्रहों की)

(९)

नवनिधियाँ
नौ प्रकार के विष
नवगण
नवग्रह
नवरत्न
नवरत्न (विक्रमादित्य सभा)
नवग्रह औषधि
नवरस
नव स्थायी भाव
नव कालमान
नवदुर्गा
नवगौरी
९ ब्राह्मणग्रन्थ (सामवेद)
९ स्वर वर्ण
नव द्रव्य (वैशेषिक दर्शन)
नव कर्म साक्षी

(१०)

दश अवतार
दश विश्वदेव
दशधर्मलक्षण
दश महाविद्या
दश दिक्पाल
दश लकार (काल भेद)
दश महादान
दश दिशायें
दश पाप
दशहरा गंगा
ब्रह्मा के दश पुत्र
दश देवयोनियाँ
दश आसन
दशाङ्गसुधूप
दश प्रधान उपनिषद्
रूपक (नाटक) के १० भेद
दश पारमितायें (शील)
दशविध दीक्षा
दश अङ्ग (धनुर्वेद)
१० प्रकार की कपिला गाय
१० अधर्म लक्षण
मनु की १० सन्तानें
१० कुलद्रुम (प्रधानवृक्ष)
दश दुग्ध

(११)

एकादश रुद्र
एकादश करण (ज्योतिष)
११ हाव

(१२)

द्वादशज्योतिर्लिङ्ग
द्वादश आदित्य
वैदिक द्वादशमास
लौकिक द्वादशमास
द्वादश साध्यगण
द्वादश राशियाँ
द्वादश प्रमेय (न्यायशास्त्र)
द्वादश भाव (ज्योतिष)
द्वादश दर्शन

(१३)

१३ (तेरह) संख्या के अधिपति

(१४)
चतुर्दशमनु
चौदह सृष्टि
चतुर्दश रत्न
चतुर्दश यम
१४ माहेश्वर सूत्र (पाणिनि)
चतुर्दश इन्द्र
(१५)
पन्द्रह तिथियाँ
प्रमुख पन्द्रह प्राण वाहिनो नाड़ियाँ
(१६)
षोडश चन्द्रकलायें
षोडशोपचार
षोडश शृंगार
षोडश मातृकायें
षोडश विकार (सांख्य)
सोलह महादान धर्मशास्त्र
न्याय (तर्क) शास्त्र के षोडश पदार्थ
१६ यज्ञस्तम्भ
१६ मूलिनी (औषधीय पदार्थ)
षोडश महाजनपद
(१८)
अष्टादश विद्यायें
अष्टादश स्मृतियाँ
अष्टादश पुराण
१८ तिङ् (क्रियात्मक काल)
१८ ज्योतिषशास्त्र प्रवर्तक
१८ वास्तुशास्त्र प्रवर्तक
१८ पर्व (महाभारत)
(२०)
२० कफ व्याधि
(२१)
२१ प्रजापति
(२४)
चौबीस तीर्थङ्कर
चौबीस गुण
चौबीस विष्णु
(२७)
सत्ताइस नक्षत्र
सत्ताइस योग (ज्योतिष)
२७ अग्नियाँ (सप्तविंशति: पावका:)
(३२)
३२ पुरुषलक्षण
(३३)
अधिमास के तैंतीस देवता
३३ संचारी भाव
(३६)
३६ तुषित
(३७)
३७ पूजा जल
(३८)
३८ प्रधान अप्सरायें
(४०)
४० पित्त व्याधि
(४९)
उनचास मरुत्
(५०)
५० (पञ्चाशत्) क्षेत्रपाल
(५१)
५१ शक्तिपीठ
(६०)
६० संवत्सर
(६४)
६४ योगिनी (तन्त्रोक्त)
६४ कलायें
६४ वर्णाक्षर (वैदिक)
(८०)
८० वातव्याधि
(१००)
धृतराष्ट्र के १०० पुत्र
हिन्दी के सौ अङ्क

# भूमिका

संस्कृति संवहन में अंकों की भूमिका अत्यन्त महत्त्वपूर्ण होती है। वेदों से लेकर काव्यग्रन्थों तक, शास्त्रोक्ति से लेकर लोकोक्ति तक, अध्यात्म से लेकर लौकिक व्यवहार तक, क्षण से लेकर प्रलय तक सनातन हिन्दू समाज के जीवन में अंकों और अंक प्रतीकों का प्रयोग विद्यमान है। रुद्र कहने से ग्यारह, लोचन कहने से दो और मनु कहने से चौदह का बोध तत्काल हो जाता है। भारतीय ज्योतिष गणित में छंदों के भीतर अंकों का प्रयोग इसी तरह से हुआ है। वसु यानी आठ, राम यानी तीन और व्योम यानी शून्य को यदि एक साथ कहा जाए- वसु राम व्योम तो ८३० संख्या की उपस्थिति हो जायेगी। जब इसे श्लोक में कहा जायेगा तो 'अंकानां वामतो गतिः' सूत्र के अनुसार व्योमरामवसु होगा। वैदिक युग से लेकर आज तक इन प्रसिद्धि प्राप्त अंकों का उपयोग विषय के भीतर संज्ञा के रूप में भी हुआ है। इन्हीं विषयों को इस पुस्तक में संकलित करने का कार्य हुआ है। यह कार्य एक वर्ष के अन्दर हुआ और यदि इस पर शोधकार्य किया जाए तथा सूक्ष्म प्रवृत्तियों पर दृष्टि डाली जाए तो यह ग्रन्थ तीन-चार हजार पृष्ठों की मांग करेगा। इसे जनोपयोगी बनाना हमारा मुख्य उद्देश्य था। अतः इसका कलेवर छोटा रखा गया।

अंकों की प्रसिद्धि और प्रसिद्ध विषयों की संख्यात्मक प्रसिद्धि को यहाँ प्रस्तुत किया गया है। हिन्दू, बौद्ध और जैन अंकप्रतीकों को ही यहाँ समाविष्ट किया गया है। साधारण रूप से जिन तत्त्वों की जानकारी होनी चाहिए उन्हें यहाँ ले लिया गया है। यदि विशिष्ट अंकात्मक विषय छूटते हैं तो यह स्वाभाविक भी है। यहाँ पर संकलित विषयों पर यदि शोधकार्य

किया जाए तो यह समुद्रमन्थन होगा। उदाहरणार्थ उनचास मरुत्। श्री राम चरित मानस में उनचास मरुत् की चर्चा आयी है- हरि प्रेरित तेहि अवसर चले मरुत् उनचास। इन उनचास मरुतों की प्रकृति तथा पदार्थ पर शोध करना बृहद् विषय होगा। यहाँ जानकारी हेतु प्रसिद्ध विषयों को उपस्थापित करना ही महत्त्वपूर्ण है। संख्या की दृष्टि से अनेक अङ्कों पर प्रसिद्ध विषयों का न मिल पाना भी प्रयास की न्यूनता को इंगित करता है। इस पुस्तक से संस्कृति का ज्ञान-कोष समृद्ध होगा ऐसा विश्वास है।

अंकों को तीन प्रकार से लिखने की परंपरा प्राचीन भारत में प्रचलित थी; जैसे शब्द द्वारा, संख्या द्वारा और प्रतीक द्वारा। एक चौथी परंपरा भी थी, जो समाज में अधिक प्रचलित नहीं थी। इसका प्रयोग आर्यभट ने चतुर्थ शताब्दि में किया था। इसे वर्णाक्षर परंपरा कहते हैं। अकचटतप आदि शब्दों से संख्या का बोध करना। भारतवर्ष की सनातन संस्कृति ने ही विश्व को अंकज्ञान और गणितज्ञान दिया। आज कुछ लोग ज्ञान नेत्र में धूलि झोंक कर इस तथ्य को धुंधला करना चाहते हैं। इसी दृष्टि से यहाँ पर आरम्भ में अंकों को लेकर एक आलेख दिया गया है। हमारा दायित्व है- हम संस्कृति के हर सूक्ष्म तत्त्वों को बचायें, जीवित रखें।

विदा पुनर्मिलनाय

वसन्त पञ्चमी
संवत्सर २०६३
मंगलवार; २३.१.२००७

कामेश्वर उपाध्याय
कामेश्वर उपाध्याय

# भारतीय अंकों का महत्त्व

## समस्या की जड़-

आज सम्पूर्ण भारतवर्ष में अंग्रेजी अंकों का प्रचलन इतने तीव्र वेग से बढ़ा है कि प्राचीन भारतीय अंकों का धीरे धीरे प्रयोग कम से कम होने लगा है। आजकल इन अंग्रेजी अंकों को कुछ लोग भ्रम बस 'रोमन अंक' नाम से भी अभिहित कर रहे हैं। किसी भी गणितीय प्रक्रिया और गणितीय चिह्न को सर्वथा विस्मृत होने और लुप्त होने में दो सौ से तीन सौ वर्ष लगते हैं। अत: यदि अंग्रेजी अंकों के प्रसार और प्रयोग की यही गति और स्थिति बनी रही तो भारतीय अंकों के विलुप्त होने का खतरा उभर पड़ेगा। व्यवहार में ऐसा इसलिए हो रहा है; क्योंकि अंग्रेजी शिक्षा के बढ़ते प्रभाव के कारण ज्यादातर लोग उन्हीं अंकों को जानते हैं जिन्हें वे कान्वेन्टों या स्कूलों में सीखते हैं। आज बैंकों, वाणिज्यिक प्रतिष्ठानों तथा छापखाने एवं आफसेट मशीन के प्रयोगों में अंग्रेजी अंकों की उपलब्धता आसान है। यहाँ तक की पादटिप्पणियों एवं वेदमंत्रों की संख्या लिखते समय भी अंग्रेजी अंकों का ही प्रयोग किया जा रहा है। यह स्थिति अत्यन्त दुर्भाग्यपूर्ण है। अंग्रेजी अंकों को रोमन अंक भी कहना न्यायसंगत नहीं है; क्योंकि पाँचवी शताब्दी में रोम पराजित हो कर कंस्तुताइन राजा के कार्यकाल में अपना प्राचीन स्वरूप बोध विस्मृत कर चुका है। पाँचवी शताब्दी से पूर्व का रोम और उसके बाद के रोम में सभ्यतागत अनेक बदलाव आ चुके हैं।

## आशा की किरण-

इतिहासकारों के अनुसार जिस किसी भाषा या प्रतीक को दश हजार परिवार प्रतिदिवसीय व्यवहार में लाते हैं वह जीवित रहता है। भारतीय अंकों के लिए भी यही कारण जीवनदायी है।

## अंक उत्पत्ति-

अंकों का शब्दात्मक शरीर और संख्यात्मक शरीर पहली बार भारतवर्ष की धरती पर ऋषियों के हृदय में अवतरित हुआ। इसीलिए वे अंककृद् हैं। यह देश ब्रह्म और माया का चिन्तक देश है। ब्रह्मविद्या के

अन्वेषण के क्रम में अंकों की उत्पत्ति हुयी है ऐसा हम साधिकार कह सकते हैं; क्योंकि भारतवर्ष की आर्षविद्या के उत्स ग्रन्थ वेद हैं। 'आकाश' और 'समुद्र' वेदान्तज्ञान में उदाहरण के तौर पर अत्यन्त प्रसिद्ध और प्रयुक्त हैं। आकाश अनादि है; अनन्त है, महाबिलम् है। समुद्र की तरंगें माया की तरह तरंगायित होती हैं। आकाश को शून्य कहा गया है। यहीं से अंकों में शून्य का समावेश होता है। स्वतंत्ररूप से शून्य महत्त्वहीन था और है परन्तु महान् भारतीय गणितज्ञों एवं ऋषियों की दृष्टि में वह उत्पादक अंक है।

| एक | द्वि | त्रि | चतु: | पञ्च |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| | षट् | सप्त | अष्ट | नव |
| | ६ | ७ | ८ | ९ |
| | | शून्यम् | | |
| | | ० | | |

सम्पूर्ण विश्व में ऋषियों द्वारा अन्वेषित अंकों की जानकारी धीरे धीरे पहुँची। ऋषि वैज्ञानिकों ने शून्य, नौ अंक़ तथा स्थानमान का अन्वेषण ईसा के पूर्व वेद एवं वेदाङ्गकाल में कर लिया था। जो आकाश को जानता है वह शून्य को जानता है। ऋषियों ने वैदिक संहिताओं में अंकों की स्थिति को दर्शाया है। उनके लिए आकाश शून्य, वृत्त या विन्दु था। पृथ्वी क्षैतिज रेखा थी।

## 'शून्य' का महत्त्व-

नि:संदेह शून्य की अवधारणा एवं उत्पत्ति गणित, खगोल और विज्ञान जगत् के लिए एक ईश्वरीय वरदान लेकर पृथ्वी पर आयी। ईसा से पूर्ववर्तीमुनि 'पाणिनि' के पूर्ववर्ती या समकालीन शाकल्यऋषि ने वृत्त के ३६० अंशों की चर्चा की है और 'ज्या' का मान बतलाया है। इससे यह सिद्ध होता है कि शून्य अंक भारतवर्ष में बहुत पहले ज्ञात हो चुका था। शून्य के ज्ञान के बिना वृत्त और उसके अंश की परिकल्पना नहीं की जा सकती थी। शून्य के महत्त्व को हम कुछ बिन्दुओं के माध्यम से समझ सकते हैं-

- शून्य आकाश की तरह व्यापक और उत्पादक है।
- शून्य एक निष्क्रिय गणित प्रक्रिया है जो अंकों की अनन्त सक्रियता को रूपायित करता है।
- शून्य से ही सारे अंक निकले हैं।
- शून्य वैदिक ज्ञान-विज्ञान की कुक्षी से अवतरित हो कर वैश्विक गणित प्रक्रिया को जन्म देता है।
- शून्य एक ऐसा बिन्दु है जिससे सिन्धु बनता है।
- शून्य दर्शन (वैदिक) और गणित दोनों का वर्ण्य विषय है।
- शून्य विश्व की आकृति का परिचायक है चाहे उसका स्वरूप बिन्दु की तरह हो या वृत्त की तरह।

> **'शून्य आकाश का वाचक है और रेखा पृथ्वी का' शून्य और रेखा यानी आकाश और पृथ्वी के महामिलन से अंकों की उत्पत्ति हुयी।**

## शून्य से अंकोत्पत्ति-

शून्य का आरम्भिक स्वरूप बिन्दु की तरह या लघुवृत्त की तरह रहा है। इनमें से पहले कौन-सा रूप प्रचलित था यह कहना कठिन है। आकाश को यदि चित्र रूप में उपनिबद्ध करना हो तो उसे शून्यांक से ही किया जा सकता है। अत: प्रचलित लघुवृत्त (०) को ही शून्य मानें तो अंकों की उत्पत्ति निम्नलिखितरूप में कल्पित हो सकती है-

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| शून्य | = | ० | | | | ० |
| एक | = | ० | | | | १ |
| दो | = | ० | | | | २ |
| तीन | = | ० | | | | ३ |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| चार | = | ० | ४ | ४ | ४ | ४ |
| पाँच | = | ० | ५ | ५ | ५ | ५ |
| छः | = | ० | ६ | ६ | ६ | ६ |
| सात | = | ० | ७ | ७ | ७ | ७ |
| आठ | = | ० | ८ | ८ | ८ | ८ |
| नौ | = | ० | ९ | ९ | ९ | ९ |

अंकों के निर्माण में शून्य, अर्धशून्य और रेखा का प्रयोग किया गया था। **शून्य आकाश का वाचक है और रेखा क्षितिज का। आकाश और क्षितिज के नौ प्रकार के सम्मेलन से नौ अंकों की उत्पत्ति हुयी। देश और काल के महामिलन से द्वैतरूपी अंकों की उत्पत्ति हुयी है।**

**भारतीय अंक और अंग्रेजी अंक का अन्तर-**

भारतीय अंक और अंग्रेजी अंक कें सैद्धान्तिक अन्तर को समझना आवश्यक है। यद्यपि भारतवर्ष का ही अंक (गणित) अरब और यूरोप में धीरे धीरे हजार बारह सौ वर्षों में व्यवसाय के माध्यम से पहुँचा था तथापि अंक संकेत में फेर बदल भी कालान्तर में हो गया।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भारतीय अंक | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
| अंग्रेजी अंक | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 |

भारतीय अंक में एक की उत्पत्ति आज भी शून्य को दर्शा रही है; जबकि अंग्रेजी अंक एक रेखा मात्र को दिखा रहा है। भारतीय अंकों में ४, ५, ७ और ९ ऊर्ध्वगामी हैं; जबकि अंग्रेजी अंक का 4, 5 समानान्तरगामी और 9 अधोगामी है। 7 भी अधोगामी है। भारतीय अंक ४, ५ अधः से ऊर्ध्व चेतना को रेखांकित करते हैं।

## अंकों की समानता-

भारतीय ६ अंक तथा ३ अंक से अंग्रेजी के 6 एवं 3 अंक संपूर्णतः मेल खाते हैं। **अंग्रेजी अंकों में सर्वथा दुर्गति 7 और 9 की है। ये सूक्ष्म स्तर पर हानिकारक तथा अशुभ हो गये हैं। इनका प्रयोग किसी शुभकार्य में नहीं किया जा सकता है।**

## रोमन अंक-

रोमन अंक दार्शनिक विचारों से युक्त हैं। इनका स्वरूप निम्नलिखित है-

**i ii iii iv v vi vii viii ix x**

यहाँ लघुवृत्त वाले शून्य (०) का प्रयोग नहीं है। यहाँ बिन्दु वाले शून्य (.) का प्रयोग हुआ है। नौ और दश अंक तिर्यक् चेतना वाले हैं। शेष सभी अंक ऊर्ध्व चेतना वाले हैं।

## तंत्र में अंक प्रयोग-

भारतवर्ष के "आगम" में यंत्र बनाने की प्रक्रिया प्राचीन काल से ही प्रचलित है। **यंत्र बनाने में यदि अंग्रेजी अंकों का प्रयोग किया जायेगा तो यह सुनिश्चित है कि उनका प्रभाव नहीं प्राप्त किया जा सकता। अंक सात और नौ ऊर्ध्वगमन को अधःगमन में बदल देंगे।** अतः ऐतिहासिक एवं अदृश्यप्रभाव उत्पादक अंकों को भारतीय लिपि में ही लिखना श्रेयस्कर है। अंग्रेजी अंकों को बहुप्रचारित कर देने मात्र से उनकी प्रभावहीनता को दूर नहीं किया जा सकता। साहित्य में प्रयुक्त कूट अंक और अंकों के स्वरूप से उत्पन्न साहित्यिक अभिव्यंजना भी तब मर जायेगी जब हम भारतीयलिपि में अंकों को लिखना बन्द कर देंगे। वे मुहावरे भी विफल हो जायेंगे जो मैत्री को तीरसठ (६३) और शत्रुता या विमुखता को छत्तीस (३६) के रूप में स्थापित करते हैं।



# यजुर्वेद में अंक

१. एका च मे तिस्रश्चमे तिस्रश्च्चमे पञ्चचमेपञ्चचमे सप्तचमे सप्तचमे नवचमे नवचमऽएकादशचमऽएकादशचमे त्रयोदशचमे त्रयोदशचमे पञ्चदशचमे पञ्चदशचमे सप्तदशचमे सप्तदशचमे नवदशचमे नवदशचमऽएकविंशतिश्चमऽ-एकविंशतिश्चमे त्रयोविंशतिश्चमे त्रयोविंशतिश्चमे पञ्चविंशतिश्श्चमे पञ्चविंशतिश्चमे सप्तविंशतिश्चमे सप्तविंशतिश्चमे नवविंशतिश्चमे नवविंशतिश्चमऽएकत्रिंशच्चमऽएकत्रिंशच्चमे त्रयस्त्रिंशच्चमे यज्ञेन कल्प्यन्ताम्।।

२. चतस्रश्चमेष्टौचमेष्टौचमे द्वादशचमेद्वादशचमे षोडशचमेषोडशचमे विंशतिश्चमेविंशतिश्चमेचतुर्विंशतिश्चमे चतुर्विंशतिश्चमेष्टाविंशति-श्चमेष्टाविंशतिश्चमे द्वात्रिंशच्चमे द्वात्रिंशच्चमे षट्त्रिंशच्चमेषट्त्रिंशच्चमे चत्वारिंशच्चमे चत्वारिंशच्चमे चतुश्चत्वारिंशच्चमे चतुश्चत्वारिं- शच्चमेष्टाचत्वारिंशच्चमे यज्ञेन कल्प्यन्ताम्।।

# शून्य के पर्याय

खम्, गगन, आकाश, अम्बर, अभ्र, वियत्, व्योम, अंतरिक्ष, नभ, पूर्णम्, रन्ध्र, विष्णुपद, जलधरपथ आदि पर्यायवाची शब्द 'शून्य' के लिए प्रयुक्त हुये हैं तो संख्या के लिए अंक भी कुछ ही वर्षों के अन्दर ढूँढ़ लिये गये होंगे। अतः भारतवर्ष में अंकोत्पत्ति का इतिहास उतना ही पुराना है जितना वेदों का काल प्राचीन है।

# अङ्कस्थान

यजुर्वेद संहिता के सत्तरहवें अध्याय में विशाल संख्या को व्यवस्थित कर उनकी अंकस्थान संज्ञा निर्धारित की गई है। यह निम्नलिखित रूप में है-

एक, दश, शत, सहस्र, दश सहस्र, अयुत, दश अयुत, नियुत, दश नियुत, प्रयुत, दश प्रयुत, अंर्बुद, दश अर्बुद, समुद्र, दश समुद्र, मध्य, दश मध्य, अन्त, दश अन्त, परार्ध।।

यहाँ १,००,००,००,००,००,००,००,००,००,० अङ्क स्थान तक संज्ञा का निर्धारण हुआ है।

इससे सिद्ध होता है कि वेद काल में ही २० अंक स्थान तक की गिनती सुनिश्चित हो चुकी थी। संज्ञा के निर्धारण में बाद में काफी फेर बदल भी हुआ है; पर २० अंक स्थान से अधिक संज्ञा बढ़ाने की चेष्टा किसी भी गणितज्ञ द्वारा नहीं की गई।

अंकों में 'कोटि' शब्द का प्रयोग हुआ तो ज्योतिष और ज्यामिति में भी भुज और कोटि का प्रचलन दिखलाई दिया।

भास्कराचार्य की लीलावती में १८ अंक स्थान तक की संज्ञा दी गयी है; जो निम्नलिखित है-

**एक-दश-शत-सहस्रा-ऽयुत-लक्ष-प्रयुत-कोट्यः क्रमशः।**
**अर्बुदम् - अब्जं - खर्व - निखर्व - पहापद्म - शङ्कवस्तस्मात्।।**
**जलधिश्चान्त्यं मध्यं परार्धमिति दशगुणोत्तराः संज्ञाः।**
**संख्याया स्थानानां व्यवहारार्थं कृताः पूर्वैः।।**

अङ्क या संख्या का स्थान निर्धारण व्यवहार के लिए पूर्वाचार्यों ने किया है। ये हैं- एक, दश, शत, सहस्र, अयुत, लक्ष, प्रयुत, कोटि, अर्बुद, अब्ज, खर्व, निखर्व, महापद्म, शंकु, जलधि, अन्त्य, मध्य, परार्ध। ये कुल १८ स्थान हैं। हिन्दु गणित में व्यवहार में २० अङ्क स्थान हमेशा प्रचलित रहे हैं। इनकी वर्तमान-कालिकी स्थानसंज्ञा निम्नवत् है-

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | एक | (इकाई) | १ |
| २ | दश | (दहाई) | १० |
| ३ | शत | (सैकड़ा) | १०० |
| ४ | सहस्र | (हजार, सहस्त्रार) | १००० |
| ५ | दश सहस्र | (दश हजार) | १०००० |
| ६ | लक्ष | (लाख) | १००००० |
| ७ | दश लक्ष | (दश लाख) | १०००००० |
| ८ | कोटि | (करोड़) | १००००००० |
| ९ | दशकोटि | (दश करोड़) | १०००००००० |
| १० | अर्बुद | (अरब) | १००००००००० |
| ११ | अश अर्बुद | (दश अरब) | १०००००००००० |
| १२ | खर्व | (खरब) | १००००००००००० |
| १३ | शद खर्व | (दश खरब) | १०००००००००००० |
| १४ | नील | (नील) | १००००००००००००० |
| १५ | दश नील | (दश नील) | १०००००००००००००० |
| १६ | पद्म | (पद्म) | १००००००००००००००० |
| १७ | दशपद्म | (दश पद्म) | १०००००००००००००००० |
| १८ | शङ्ख | (शंख) | १००००००००००००००००० |
| १९ | दश शङ्ख | (दश शंख) | १०००००००००००००००००० |
| २० | महा शङ्ख | (महा शंख) | १००००००००००००००००००० |

बाद में जलधि (समुद्र), मध्य और अन्त्य की संज्ञा को बदल कर नील, पद्म, शंख कर दिया गया है। वैदिक शब्द 'परार्ध' श्रेष्ठ शब्द है। इसमें 'अर्धस्य पारम्' का भाव निहित है, अर्थात् लक्ष्यप्राप्ति। अङ्क स्थान की पूर्णता का वाचक है परार्ध। शंख जलधि से उत्पन्न है; पूर्णता का वाचक नहीं है।

वैदिक ज्ञान समृद्धि में न्यूनता और अपूर्णता खोजने वाले इतिहासकारों के द्वारा यह घोषित करना कि 'शून्य बहुत बाद में खोजा गया' एक मूर्खतापूर्ण विद्वेषभाव का परिचायक है। भारतवर्ष में अंकों की परम्परा वैदिक ज्ञान की धारा से ही पुष्ट हुयी है। अंकों का सनातन संस्कृति में इतना समादर है कि ये ब्रह्मा, रुद्र, विष्णु, शक्ति आदि के अर्थ में भी रुढ़ हो गये। अपने अंकों को बचाना, उन्हें जीवित रखना अपनी संस्कृति को जीवित रखने के तुल्य है।



## हिन्दू संस्कृति के अंक प्रतीक

### (१)

**एक**

ब्रह्म

**एकध्वनि**

ॐ

**एकचक्र**

सूर्यरथ

**एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति**

(उस एक ब्रह्म को ऋषिगण बहुत प्रकार से कहते हैं)



**सोऽकामयत् एकोऽहं बहुस्याम**

(उस ब्रह्म ने संकल्प लिया मैं एक ही अनेक हो जाऊँ)



**एकेन ज्ञातेन सर्वं विज्ञातं भवति**

(उस एक ब्रह्म को जान लेने से सब कुछ विज्ञात हो जाता है)



**एकैवाहं जगत्यत्र द्वितीया का ममापरा**

(देवी ने कहा- मैं सृष्टि में अकेली हूँ। मुझसे अतिरिक्त अन्य कुछ भी नहीं है)



**एकत्वमनुपश्यतः**

(सभी में उस एक ब्रह्म का दर्शन करें)

## द्वि अयन

(१) सौम्यायन (२) याम्यायन

## द्वि गोल

(१) सौम्य गोल (२) याम्य गोल

## द्विपक्ष

(१) शुक्लपक्ष (२) कृष्णपक्ष

## ऋग्वेद के दो ब्राह्मण ग्रन्थ

(१) ऐतरेय ब्राह्मण (२) शांखायन ब्राह्मण

## दो मुख्य तत्त्व

(१) जड़ (२) चेतन

## दो मूल कारण

(१) प्रकृति (२) पुरुष

## २ भाग

(१) दक्षिण (२) वाम

अथवा

(१) सव्य (२) अपसव्य

## २ काल

(१) लोक अन्तकृत् (यम) (२) कलनात्मक (गणनीय)

## द्वैत

(१) ब्रह्म (२) जीव

## दो आयाम

(१) देश (स्थान) (२) काल (समय)

## दो प्रतिमायें

(१) ध्रुव बेर (२) चल बेर

## दो नृत्य

(१) ताण्डव (२) लास्य

# (३)

## तीन अग्नि

(१) गार्हपत्य (२) आहवनीय (३) दक्षिण

अथवा

(१) जठराग्नि (२) वाडवाग्नि (३) दवाग्नि

## त्रिकाल

(१) भूत (२) भविष्य (३) वर्तमान

## त्रिकाल (सन्ध्या)

(१) प्रातः (२) मध्याह्न (३) सायं

## प्रस्थानत्रय (वेदान्त)

(१) उपनिषद् (२) ब्रह्मसूत्र (३) भगवद्गीता

## त्रिपिटक (बौद्ध)

(१) सुत्त-पिटक (२) विनय-पिटक (३) अभिधम्मपिटक

## तीन ऋण

(१) देव ऋण (२) पितृ ऋण (३) ऋषि ऋण

## त्रिनाड़ी

(१) इडा (२) पिंगला (३) सुषुम्णा

## त्रिगुण

(१) सत् (२) रज (३) तम

## त्रिदोष

(१) वात (२) पित्त (३) कफ

## त्रिस्कन्ध ज्योतिष

(१) सिद्धान्त (२) संहिता (३) होरा

## त्रिताप

(१) दैहिक (२) दैविक (३) भौतिक

## त्रयी (वेद)

(१) ऋक् (२) यजुः (३) साम

## त्रिज्येष्ठ

(१) ज्येष्ठ वर (२) ज्येष्ठ कन्या (३) ज्येष्ठ मास

## त्रिभुवन

(१) पृथ्वी (भूः) (२) पाताल (भुवः) (३) स्वर्ग (स्वः)

## त्रि आचमन

(१)ॐ केशवाय नमः (२)ॐ नारायणाय नमः (३)ॐ माधवाय नमः

## त्रिधाम (तेज)

(१) सूर्य (२) चन्द्र (३) अग्नि

## त्रिनेत्र (शिव)

(१) दक्षिणनेत्र (सूर्य) (२) वामनेत्र (चन्द्र) (३) मध्यनेत्र (अग्नि)

## त्रिस्थली

(१) काशिका (२) गया (३) प्रयाग

## त्रिलोक

(१) आकाश (२) पृथ्वी (३) पाताल

## सृष्टि के तीन भेद

(१) अध्यात्म (२) अधिभूत (३) अधिदैव

## त्रिमधु

(१) दूध (२) शक्कर (३) शहद

## त्रिदेव

(१) ब्रह्मा (२) विष्णु (३) महेश

## त्रिविध मोक्ष

(१) वैकृतिक (२) दाक्षिणिक (३) प्राकृतिक

## त्रिशक्ति

(१) महाकाली (२) महालक्ष्मी (३) महासरस्वती

## त्रि शब्दवृत्तियाँ

(१) अभिधा (२) लक्षणा (३) व्यञ्जना

## तीन राम

(१) परशुराम (२) राम (३) बलराम

## त्रिरत्न

(१) बुद्ध (२) संघ (३) धर्म

## तीन प्राणायाम प्रकार

(१) कुम्भक (२) रेचक (३) पूरक

## त्रिमुनि

(१) पाणिनि (२) कात्यायन (३) पतञ्जलि

## त्रिधृति

(१) सात्विकी (२) राजसी (३) तामसी

# (४)

## चार वेद

(१) ऋग्वेद (२) यजुर्वेद (३) सामवेद (४) अथर्ववेद

## वेद के चार प्रकार

(१) संहिता (२) ब्राह्मण (३) आरण्यक (४) उपनिषद्

## चार ऋत्विज्

(१) होता (ऋक्) (२) अध्वर्यु (यजु:)
(३) उद्गाता (साम) (४) ब्रह्मा (अथर्व)

## चार उपवेद

(१) आयुर्वेद (२) धनुर्वेद (३) गन्धर्ववेद (४) स्थापत्यवेद

## चार आश्रम

(१) ब्रह्मचर्य (२) गार्हस्थ्य (३) वानप्रस्थ (४) संन्यास

## चतुर्विध ऋषि

(१) ऋषि (ऋषिका) (२) ऋषिपुत्र (३) देवर्षि (४) महर्षि

## चार पुण्यशाली

(१) आर्त (२) जिज्ञासु (३) अर्थार्थी (४) ज्ञानी

## चार वाणी

(१) परा (२) पश्यन्ती (३) मध्यमा (४) वैखरी

## चार सम्प्रदाय (बौद्ध)

(१) वैभाषिक (२) सौत्रान्तिक (३) योगाचार (४) माध्यमिक

## चार युग

(१) सत्ययुग (२) त्रेतायुग (३) द्वापरयुग (४) कल्कियुग

## चतुर्युग प्रमाण

(१) कलियुग ४,३२,००० वर्ष (२) द्वापरयुग, ८,६४,००० वर्ष
(३) त्रेतायुग १२,९६,००० वर्ष (३) सत्ययुग १७,२८,००० वर्ष
(कुल योग = ४३ लाख २० हजार वर्ष)

## सेना के चार अङ्ग

(१) हाथी (२) घोड़ा (३) रथ (४) पैदल

## चतुर्व्यूह (विष्णु)

(१) वासुदेव (२) संकर्षण (३) प्रद्युम्न (४) अनिरुद्ध

## चार वर्ण

(१) ब्राह्मण (२) क्षत्रिय (३) वैश्य (४) शूद्र

## पुरुषार्थ चतुष्टय

(१) धर्म (२) अर्थ (३) काम (४) मोक्ष

## चार नायक

(१) धीरोदात्त (२) धीरोद्धत (३) धीरललित (४) धीरप्रशान्त

## चार नायिकायें

(१) शंखिनी (२) पद्मिनी (३) चित्रिणी (४) हस्तिनी

## चार महावाक्य

(१) प्रज्ञानं ब्रह्म (२) अहं ब्रह्माऽस्मि
(३) तत्त्वमसि (४) अयमात्मा ब्रह्म

## चार शाङ्करमठ

(१) शारदा (द्वारका) (२) गोवर्द्धन (पुरि)
(३) ज्योतिः (बदरिकाश्रम) (४) शृङ्गेरी

## चार महाकुम्भ

(१) प्रयाग (२) हरिद्वार (३) उज्जैन (४) नासिक

## चार धाम

(१) बदरी (२) पुरी (३) रामेश्वर (४) द्वारका

## चार तीर्थ (बौद्ध)

(१) लुम्बिनी (२) गया (३) सारनाथ (४) कुशीनगर

## चार सामगान

(१) वेय गान (२) आरण्य गान (३) ऊह गान (४) उह्य गान

## चार प्रमाण (न्याय दर्शन)

(१) प्रत्यक्ष (२) अनुमान (३) उपमान (४) शाब्द (आगम)

## चार सिद्धान्त (न्याय दर्शन)

(१) सर्वतन्त्र (२) प्रति तन्त्र (३) अधिकरण (४) अभ्युपगम

## अनुबन्ध चतुष्ट्य (वेदान्त)

(१) अधिकारी (२) विषय (३) सम्बन्ध (४) प्रयोजन

## चार आर्यसत्य (बौद्ध)

(१) दु:ख (२) दु:खसमुच्चय (३) दु:खनिरोध
(४) दु:खनिरोधगामिनीप्रतिपद्

## चार प्रतिमायें

(१) योग (२) भोग (३) वीर (४) आभिचारिक

## ४ नीतियाँ

(१) साम (२) दाम (३) दण्ड (४) भेद

## चार पाद (धनुर्वेद)

(१) मन्त्रमुक्त (२) पाणिमुक्त (३) मुक्तामुक्त (४) अवमुक्त

## अथवा

(१) सूत्र (२) शिक्षा (३) प्रयोग (४) रहस्य

## ४ प्रकार के हाथी

(१) भद्र (२) मन्द्र (३) मृग (४) मिश्र

## पञ्चरत्न

(१) स्वर्ण (२) चाँदी (३) मोती (४) लाजवर्त
(५) प्रवाल

अथवा

(१) कनक (२) कुलिश (हीरा) (३) नील (नीलम)
(४) पुखराज (५) मोती

## पञ्चपल्लव

(१) अश्वत्थ (पीपल) (२) उदुम्बर (गूलर) (३) प्लक्ष (पाकड़)
(४) चूत (आम्र) (५) न्यग्रोध (बरगद)

## पञ्चगव्य

(१) गोमूत्र (२) गोमय (गोबर) (३) गोक्षीर
(४) गोदधि (५) गोघृत

## पञ्चामृत

(१) दूध (२) दही (३) घी (४) शहद
(५) शक्कर

## पञ्चध्यानी (बुद्ध)

(१) अक्षोभ्य (२) अमिताभ (३) वैरोचन (४) अमोघसिद्धि
(५) रत्नसम्भव

## पञ्चाग्नि

(१) अन्वाहार्य (२) पचनं (३) गार्हपत्य
(४) आहवनीय (५) आवसथ्य

## पञ्च ज्ञानेन्द्रिय

(१) चक्षु (२) नाक (३) कान (४) त्वचा
(५) रसना

## पञ्चकर्मेन्द्रिय

(१) वाक् (२) हस्त (३) पाद (४) पायु
(५) उपस्थ

## पञ्चाङ्ग (ज्योतिष)

(१) तिथि (२) वार (३) नक्षत्र (४) योग (५) करण

## पञ्चाङ्ग (राजशास्त्र)

(१) सहाय (२) साधन (३) उपाय (४) देशकाल (५) विपत्निरोध

## पञ्चाङ्ग (कर्मकाण्ड)

(१) स्वस्ति (२) मातृका (३) वसोर्धारा (४) आयुष्यमंत्र (५) नान्दीश्राद्ध

## पञ्चाङ्ग (पुरश्चरण)

(१) जप (२) होम (३) तर्पण (४) मार्जन (५) ब्रंह्मभोजन

## पञ्चशाखा ऋग्वेद

(१) शाकल (२) बाष्कल (३) आश्वलायन (४) शांखायन (५) माण्डूक्य

## पञ्चनिकाय (बौद्ध)

(१) दीघ निकाय (२) मज्झिम निकाय (३) संयुत्त निकाय (४) अंगुत्तर निकाय (५) खुद्दक निकाय

## पञ्चमहाव्रत (जैन)

(१) अहिंसा (२) अमृषा (३) अस्तेय (४) अपरिग्रह (५) ब्रह्मचर्य

## कामदेव के पञ्चबाण

(१) अरविन्द (२) अशोक (३) आम्र (४) नवमल्लिका (५) नीलकमल

## कामदेव के बाणों के धर्म

(१) सम्मोहन (२) उन्मादन (३) शोषण (४) तापन (५) स्तम्भन

## पञ्चोपचार (पूजन साधन)

(१) गंध (२) पुष्प (३) धूप (४) दीप
(५) नैवेद्य

## पञ्चकन्यायें

(१) अहल्या (२) द्रौपदी (३) कुन्ती (४) तारा
(५) मंदोदरी

## पञ्चचिकित्सा

(१) वमन (२) रेचन (३) नस्य (४) अनुवासन
(५) निरूह

## पञ्चकोष

(१) अन्नमय कोष (२) प्राणमयकोष (३) मनोमयकोष
(४) विज्ञानमयकोष (५) आनन्दमयकोष

## पञ्चगङ्गा

(१) गंगा (२) यमुना (३) सरस्वती (४) किरणा
(५) धूतपापा

## पञ्चगुण, पञ्चतन्मात्रायें

(१) रूप (२) रस (३) गन्ध (४) स्पर्श
(५) शब्द

## पाँच वृत्तियाँ

(१) प्रमाण (२) विपर्यय (३) विकल्प (४) निद्रा (५) स्मृति

## पञ्च पर्वा अविद्या
## (पाँच गाँठ वाली अविद्या)

(१) अविद्या (२) अस्मिता (३) राग (४) द्वेष (५) अभिनिवेश

## पञ्चतत्त्व, पञ्चमहाभूत

(१) पृथ्वी (२) जल (३) तेज (४) वायु
(५) आकाश

## पञ्चमकार (तन्त्र)

(१) मद्य (२) मांस (३) मत्स्य (४) मुद्रा
(५) मैथुन

## पञ्चदेवता

(१) आदित्य (२) गणेश (३) देवी (४) रुद्र
(५) विष्णु

## पञ्चानन शिव

(१) सद्योजात (२) तत्पुरुष (३) अघोर (४) वामदेव
(५) ईशान

## पञ्चगौड़ (उत्तर भारत)

(१) सारस्वत (२) कान्यकुब्ज (३) गौड़
(४) मैथिल (५) उत्कल

## पञ्चद्राविण (दक्षिण भारत)

(१) महाराष्ट्र (२) तैलंग (३) कर्णाटक (४) गुर्जर
(५) द्राविण

## पञ्चपिता

(१) पिता (२) दीक्षापिता (३) श्वसुर (४) अन्नदाता
(५) भयत्राता

## द्रौपदी के पञ्चपुत्र

(१) प्रतिविन्ध्य (२) सुतसोम (३) श्रुतकर्मा (४) शतानीक
(५) श्रुतसेन

## शरीरस्थपञ्च वायु

(१) प्राण (२) अपान (३) व्यान (४) उदान
(५) समान

## पञ्च उपप्राण

(१) नाग (२) देवदत्त (३) कृकल (४) कूर्म
(५) धंनञ्जय

## पञ्चमहापातक

(१) ब्रह्महत्या (२) सुरापान (३) चौरकर्म
(४) गुरुपत्नी गमन (५) इनका सहवासी

## पञ्चमहायज्ञ

(१) स्वाध्याय (ब्रह्म) यज्ञ (२) पितृयज्ञ (३) देवयज्ञ
(४) भूत (बलिवैश्व) यज्ञ (५) नृ (अतिथि) यज्ञ

## पञ्च नृपयज्ञ

(१) दुष्ट दण्ड (२) सुजनरक्षा (३) कोश संवृद्धि (४) अपक्षपात
(५) राष्ट्ररक्षा

## पञ्चवटी

(१) अश्वत्थ (२) विल्व (३) वट (४) आँवला
(५) अशोक

## पञ्चबलि

(१) गो (२) श्वान (३) काक (४) देव
(५) पिपीलिका (चींटी)

## स्वर्गीय पञ्चवृक्ष

(१) मन्दार (२) पारिजात (३) सन्तान (४) कल्पवृक्ष
(५) हरिचन्दन

## पंचनद

(१) सिन्धु (२) रावी (३) चिनाव (४) व्यास
(५) झेलम

## पञ्चलोकपाल

(१) गणेश (२) दुर्गा (३) वायु (४) आकाश
(५) अश्विनीकुमार

## पञ्चधान्य

(१) तिल (२) यव (३) मूँग (४) उड़द
(५) तण्डुल

## पञ्चशिला

(१) नन्दा (२) भद्रा (३) जया (४) रिक्ता
(५) पूर्णा

## पञ्चकुम्भ (शिलान्यास)

(१) पद्म (२) महापद्म (३) शंख (४) विजय
(५) सर्वतोभद्र

## पञ्चाङ्गुलि

(१) कनिष्ठिका (२) अनामिका (३) मध्यमा (४) तर्जनी
(५) अङ्गुष्ठ

## पञ्च लगधसूत्र (ज्योतिष)

(१) अवकहड (२) मटपरत (३) नयभजख (४) गसदचल
(५) अइउएओ

## पञ्च यक्ष

(१) केवल (२) हरिकेश (३) कपिल (४) काञ्चन
(५) मेघमाली प्रचेतस के पुत्र ही यक्ष बने।

## पञ्च कारु (कारीगर)

(१) तक्षा (बढ़ई) (२) तंतुवाय (जुलाहा) (३) नापित (नाई)
(४) रजक (धोबी) (५) चर्मकार

## पञ्च कर्म अवस्था (यास्क)

(१) जन्म (२) स्थिति (३) वृद्धि (४) विपरिणमन
(५) अपक्षय(नाश)

## ५ शास्त्र अधिकरण

(१) विषय (२) संशय (३) पूर्वपक्ष (४) उत्तरपक्ष
(५) निर्णय (सिद्धान्त)

## पंच तीर्थ

(१) विश्रांति (२) शौकर (३) नैमिष (४) प्रयाग
(५) पुष्कर

## पंच अवस्थायें

(१) उत्क्षेपण (२) अपक्षेपण (३) आकुञ्चन (४) प्रसारण
(५) गमन

## पंच तृण

(१) कुश (२) कास (३) सरकंडा (४) डाभ
(५) ईख

## पञ्च दीर्घ अवयव (शरीर)

(१) नेत्र द्वय (२) बाहू द्वय (३) कुक्षि (पेट) (४) नासिका द्वय
(५) वक्ष

# (६)

## षड् रस

(१) मधुर (२) अम्ल (३) लवण (४) कषाय
(५) तिक्त (६) कटु

## षट्चक्र (योग)

(१) मूलाधार (२) अधिष्ठान (३) मणिपुर (४) अनाहत
(५) विशुद्ध (६) आज्ञा 'सहस्रार' को सिद्धि चक्र मानते हैं।

## षड्दर्शन

(१) सांख्य (२) योग (३) न्याय (४) वैशेषिक
(५) मीमांसा (६) वेदान्त

## षट् कृत्तिकायें (वैदिक)

(१) अम्बा (२) दुला (३) नियन्ती (४) मेघयन्ती
(५) वर्षयन्ती (६) चुपणिका

## षट् कृत्तिकायें (पौराणिक)

(१) सम्भूति (२) अनुसूया (३) क्षमा (४) प्रीति
(५) सन्नति (६) अरुन्धती

## षट् शास्त्र

(१) व्याकरण (२) ज्योतिष (३) निरुक्त (४) कल्प
(५) शिक्षा (६) छन्द

## षड् ऋतु

(१) वसन्त (२) ग्रीष्म (३) वर्षा (४) शरद्
(५) हेमन्त (६) शिशिर

## षड् आततायी

(१) अग्निदः (२) विषदः (३) शस्त्रपाणि (४) धनहर्त्ता
(५) क्षेत्रहर्त्ता (६) पत्नीहर्त्ता

## षड् इति (पैदावार भय)

(१) अतिवृष्टि (२) अनावृष्टि (३) मूषक (४) शलभ
(५) शुक (६) अत्यासन्न (पशु, चौर आदि)

## षट् कर्म (तन्त्र)

(१) मारण (२) सम्मोहन (३) वशीकरण (४) संस्तम्भन
(५) उच्चाटन (६) विद्वेषण

## षडङ्ग (न्यास)

(१) हृदय (२) शिर (३) शिखा (४) कवच (स्कन्धद्वय)
(५) नेत्रद्वय (६) अस्त्र (शिरः प्रदक्षिणा)

## षड् लक्षणा (साहित्य)

(१) उपादान लक्षणा (२) लक्षण लक्षणा
(३) गौडी सारोपा लक्षणा (४) शुद्धा सारोपा लक्षणा
(५) गौडी साध्यवसाना लक्षणा (६) शुद्धासाध्यवसाना लक्षणा

## षट् कर्म (गणित)

(१) योग (२) वियोग (३) गुणा (४) भाग
(५) वर्ग (६) वर्गमूल

## षट्तिला तिथि

(१) तिल स्नान (२) तिल उबटन (३) तिल होम
(४) तिलोदक पान (५) तिल भोजन (६) तिल दान

## षड्दोष

(१) निद्रा (२) तन्द्रा (३) भय (४) क्रोध
(५) आलस्य (६) दीर्घसूत्रता

## षट् गुण (राजशास्त्र)

(१) संधि (२) विग्रह (३) यान (आक्रमण)
(४) आसन (५) द्वैधीभाव (६) समाश्रय

## षट् सुख

(१) अर्थागम (२) अरोगिता (३) प्रिया (अनुकूलपत्नी)
(४) प्रियवादिनी भार्या (५) वश्य पुत्र (६) अर्थकरी विद्या

## ६ गरुड़ पुत्र

(१) सुमुख (२) सुनामा (३) सुनेत्र (४) सुवर्चा
(५) सुरुच (६) सुबल

## षड्वर्ग

(१) काम (२) क्रोध (३) लोभ (४) मोह
(५) मद (६) मत्सर

## षट् प्रज्ञ

(१) अधर्मज्ञ (२) अर्थज्ञ (३) कामज्ञ (४) मोक्षज्ञ
(५) लोकज्ञ (६) तत्त्वज्ञ

# (७)

## सप्तधातु

(१) स्वर्ण (२) चाँदी (३) ताँबा (४) आरकूट(पीतल)
(५) लोहा (६) त्रपु (७) सीसा

## शारीरिक सप्तधातु

(१) रक्त (२) पित्त (३) वसा (४) मांस
(५) अस्थि (६) मज्जा (७) शुक्र

## सप्तधान्य

(१) यव (२) गोधूम (३) तिल (४) कंगु
(५) श्यामाक (सांवा) (६) चीन (७) धान

## सप्तमृत्तिका

(१) घोड़साल की (२) हाथीसाल की (३) बाँबी की
(४) रथचक्र की (५) संगम की (६) तालाब की
(७) गोशाला की

## सप्त समुद्र

(१) लवण (२) इक्षु (३) सुरा (४) सर्पि:
(५) दधि (६) क्षीर (७) शुद्धोदक

## सप्त द्वीप

(१) जंबू (२) प्लक्ष (३) कुश (४) क्रौञ्च
(५) शाक (६) शाल्मलि (७) पुष्कर

## सप्त कल्प

(१) पार्थिव (२) कूर्म (३) प्रलय (४) अनन्त
(५) श्वेतवराह (६) ब्राह्म (७) सावित्र

## सप्तर्षि

(१) मरीचि (२) अत्रि (३) अंगिरा (४) पुलस्त्य
(५) पुलह (६) क्रतु (७) वसिष्ठ

## सप्तपुरी

(१) अयोध्या (२) मथुरा (३) हरिद्वार (माया) (४) काशी
(५) काञ्ची (६) उज्जैनी (७) द्वारकापुरी

## सप्त चिरंजीवि

(१) अश्वत्थामा (२) बलि (३) व्यास (४) हनुमान
(५) विभीषण (६) कृपाचार्य (७) परशुराम
आठवें चिरंजीवि मार्कण्डेय मुनि को मानते हैं।

## चक्रव्यूह के सप्त महारथी

(१) जयद्रथ (२) द्रोण (३) कृपाचार्य (४) कर्ण
(५) अश्वत्थामा (६) बृहद्बल (७) कृतवर्मा

## सप्त पितृगण

(१) कव्यवाह (२) अनल (३) सोम (४) यम
(५) अर्यमा (६) अग्निष्वात्त (७) बर्हिषद्

## सप्तलोक मातायें

(१) ब्राह्मी (२) माहेश्वरी (३) कौमारी (४) वैष्णवी
(५) वाराही (६) इन्द्राणी (७) चामुण्डा

## सप्त अप्सरायें

(१) घृताची (२) मेनका (३) रम्भा (४) उर्वशी
(५) तिलोत्तमा (६) सुकेशी (७) मञ्जुघोषा

## सप्तमेघ

(१) पुष्कर (२) आवर्त (३) द्रोण (४) संवर्त
(५) काल (६) नीलक (७) वरुण

## सप्तवायु

(१) प्रवह (२) आवह (३) उद्वह (४) संवह
(५) विवह (६) परिवह (७) परावह
(इन सात वायु के एक ज्योति, द्विज्योति, त्रिज्योति आदि सप्तज्योति भेद से ४६ वायु होते हैं, इनके नाम ४६ अंक में देखें।)

## सप्त ऊर्ध्वलोक

(१) भूर्लोक (२) भुवर्लोक (३) स्वर्लोक (४) महर्लोक
(५) जन: लोक (६) तपोलोक (७) सत्यलोक

## सप्त अध: लोक

(१) अतल (२) वितल (३) सुतल (४) रसातल
(५) तलातल (६) महातल (७) पाताल

## सप्तप्रकृति (राज्य)

(१) राजा (२) मन्त्री (३) सामन्त (४) देश
(५) कोष (६) दुर्ग (७) सेना

## सप्तपर्वत

(१) मलय (२) महेन्द्र (३) हिमालय (४) सह्याद्रि
(५) रैवतक (६) विन्ध्य (७) अरावली

## सप्तस्वर

(१) षड्ज (२) ऋषभ (३) गान्धार (४) मध्यम
(५) पञ्चम (६) धैवत (७) निषाद 'स रे ग म प ध नि'

## सप्तवार

(१) रवि (२) सोम (३) मंगल (४) बुध
(५) गुरु (६) शुक्र (७) शनि

## सप्तशक

(१). युधिष्ठिर (२) विक्रम (३) शालिवाहन (४) विज़य
(५) अभिनन्दन (६) नागार्जुन (७) कलि

## सप्तविध सामगान

(१) हिंकार (२) प्रस्ताव (३) आदि (४) उद्गीथ
(५) प्रतिहार (६) उपद्रव (७) निधन

## सप्त जिह्वा अग्नि

(१) काली (२) कराली (३) मनोजवा (४) सुलोहिता
(५) सुधूम्र वर्णा (६) विस्फुलिङ्गिनी (७) विश्वरुचि

## सप्तभेद (प्रणव, ॐ)

(१) अ (२) उ (३) म (४) अर्धमात्रा
(५) नाद (६) विन्दु (७) शक्ति

## सप्तकाण्ड (श्रीरामचरितमानस)

(१) बालकाण्ड (२) अयोध्याकाण्ड (३) अरण्यकाण्ड
(४) किष्किन्धाकाण्ड (५) सुन्दरकाण्ड (६) लङ्काकाण्ड
(७) उत्तरकाण्ड

बाल्मीकीयरामायणम् में लङ्काकाण्ड की जगह युद्धकाण्डम् है।

## ७ (सप्त) सूर्यपुत्र

(१) अश्विनी कुमार (२) शनि (३) सावर्णि मनु
(४) यम (५) जटायु (६) सुग्रीव
(७) कर्ण सूर्यपुत्री यमुना को कहा जाता है।

## (८)

### अष्ट वसु

(१) आप (अह) (२) ध्रुव (३) सोम (४) धव (धर)
(५) अनिल (६) अनल (७) प्रत्यूष (८) प्रभास

### अष्टसिद्धियाँ

(१) अणिमा (२) लघिमा (३) प्राप्ति (४) प्रकाम्य
(५) महिमा (६) ईशित्व (७) वशित्व (८) कामावसायिता

### अष्टाङ्गयोग

(१) यम (२) नियम (३) आसन (४) प्राणायाम
(५) प्रत्याहार (६) धारणा (७) ध्यान (८) समाधि

### अष्ट धातु

(१) सोना (२) चाँदी (३) ताँबा (४) राँगा
(५) सीसा (६) जस्ता (७) लोहा (८) पारा

### अष्टांग आयुर्वेद

(१) शल्य (२) शालाक्य (३) कायचिकित्सा (४) भूतविद्या
(५) कौमारभृत्य (६) अगदतंत्र (७) रसायन तंत्र (८) बाजीकरण

### अष्टाङ्ग पिण्ड

(१) अन्न (२) तिल (३) जल (४) दूध
(५) घी (६) मधु (७) धूप (८) दीप

### अष्ट महादान

(१) तिल (२) लोहा (३) सोना (४) कर्पास
(५) नमक (६) सप्तधान्य (७) भूमि (८) गौ

## साष्टाङ्गप्रणाम

(१) हाथ (२) पैर (३) घुटना (४) वक्ष
(५) सिर (६) दृष्टि (७) मन (८) वाणी

**दोर्भ्यां पदाभ्यां जानुभ्यामुरसा शिरसा दृशा।**
**मनसा वचसा चेति प्रणामोऽष्टाङ्ग ईरितः।।**

(इन्हीं आठ अंगों से पूज्य व्यक्ति को प्रणाम करने की प्राचीन परम्परा रही है)

## अष्ट विवाह

(१) ब्राह्म (२) दैव (३) प्राजापत्य (४) आर्ष
(५) गान्धर्व (६) आसुर (७) राक्षस (८) पैशाच

## अष्टाङ्गमैथुन

(१) दर्शन (२) स्पर्शन (३) केलि (४) स्मरण
(५) गुह्य सम्भाषण (६) संकल्प (७) अध्यवसाय (८) क्रियानिवृत्ति

## अष्ट प्रकृति (गीता)

(१) भूमि (२) जल (३) अग्नि (४) वायु
(५) आकाश (६) मन (७) बुद्धि (८) अहंकार

## अष्टविकृतियाँ (वेद)

(१) जटा (२) माला (३) शिखा (४) रेखा
(५) ध्वज (६) दण्ड (७) रथ (८) घन

## अष्ट आसन (जप हेतु)

(१) स्वस्तिकासन (२) सिद्धासन (३) समासन (४) पद्मासन
(५) बद्धपद्मासन (६) वीरासन (७) गोमुखासन (८) वज्रासन

## अष्ट आत्मगुण

(१) सर्वभूतदया (२) क्षान्तिः (३) अनसूया (४) शौच
(५) अनायास (६) मंगल (७) अकार्पण्य (८) अस्पृहा

## अष्ट प्रकृति (सांख्य)

(१) मूल प्रकृति (२) महत् तत्त्व (३) अहंकार (४) शब्द
(५) स्पर्श (६) रूप (७) रस (८) गन्ध

